# क्या भगवत्पाद श्रीशिवावतारशङ्कराचार्यमहाभाग मायावादी थे?

**“माया स्वाव्यतिरिक्तानि पूर्णानि क्षेत्राणि दर्शयित्वा जीवेशावाभासेन करोति माया चाविद्या च स्वयमेव भवति”** (नृसिंहोत्तरतापिन्युपनिषत् ९), **“ब्रह्मणोऽपिमायोपाधिवशात्सगुणपरिच्छिन्नादिप्रतीतिरुपाधिविलयान्निर्गुणनिरवयवादिप्रतीतिः।”** (त्रिपाद्विभूतिमहानारायणोपनिषत् ३), **“सविलासमूलाविद्या सर्वकार्योपाधिसमन्विता सदसद्विलक्षणानिर्वाच्या”** (त्रिपाद्विभूतिमहानारायणोपनिषत् ३), **“न सती, न असती, न सदसती”** (सर्वसारोपनिषत् ४), **“न सन्नासन्न सदसदिति”** (सुबालोपनिषत् १), **“सच्छब्दवाच्यमविद्याशबलं ब्रह्म। ब्रह्मणोऽव्यक्तम्। अव्यक्तान्महत्। महतोऽहङ्कारः। अहङ्कारात्पञ्चतन्मात्राणि। पञ्चतन्मात्रेभ्यः पञ्चमहाभूतानि। पञ्चमहाभूतेभ्योऽखिलं जगत्”** (त्रिशिखिब्राह्मणोपनिषत् १), आदि वचनोंके अनुसार भगवत्पाद श्रीशिवावतार शङ्कराचार्य महत्, अहम्, मन, पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, पञ्च कर्मेन्द्रिय, पञ्च सूक्ष्म तथा पञ्च स्थूल महाभूत-संज्ञक अपने कार्योंके सहित सत्, असत् और सदसत् से विलक्षणा अनिर्वाच्या मायाके द्वारसे जगज्जन्मादिके प्रतिपादक होनेके कारण “मायावादके” उद्भासक थे।

अथवा वे **“यत्र नासन्न सद्रूपो नाहं नाप्यनहङ्कृतिः”** (वराहोपनिषत् ४.१७, अक्ष्युपनिषत् ३८) के अनुशीलनसे सिद्ध वन्ध्यापुत्रादि असत्, पृथिव्यादि सत्, अहम्-संज्ञक सदसत् एवम् अनहम् कूटस्थसंज्ञक अनुभयरूप चतुष्कोटिविनिर्मुक्त मायाके द्वारसे जगज्जन्मादिके प्रतिपादक होनेके कारण “मायावादके” उद्भासक थे।

**“किमप्यव्यपदेशात्मा पूर्णात्पूर्णतराकृतिः। न सन्नासन्न सदसन्न भावो भावनं न च।”** (महोपनिषत् २.६७) के अनुशीलनसे सिद्ध घटादितुल्य सत्, वन्ध्यापुत्रादितुल्य असत्, रज्जुसर्पादितुल्य सदसत्, अज्ञानतुल्य भाव और सर्वेश्वरसदृश भावनरूप पञ्चकोटिविनिर्मुक्त अनिरूप्य परिपूर्ण निर्विशेष विशुद्ध ब्रह्मकी मायाके द्वारसे जीव, जगत् और जगदीश्वररूपसे स्फूर्तिकी स्वीकृतिके कारण पूज्यपाद शङ्कर “मायावादके” प्रस्थापक तथा प्रयोक्ता भी अवश्य थे।

**“विकारजननीमज्ञामष्टरूपामजां ध्रुवाम्।... गौरनाद्यन्तवती सा जनित्री भूतभाविनी। सितासिता च रक्ता च सर्वकामदुघा विभोः”** (मन्त्रिकोपनिषत् ३,५) आदि वचनोंके अनुशीलनसे सिद्ध महत्, अहम्, पञ्चतन्मात्रसंज्ञक सूक्ष्मभूतरूपासप्तप्रकृति-विकृति-सहित त्रिगुणमयी मूलप्रकृतिस्वरूपा ब्रह्मशक्ति विभेदजननी मायाको ब्रह्मात्मतत्त्वके एकत्वविज्ञानके अमोघ प्रभावसे बाधयोग्य अनादिसान्त माननेके कारण भगवत्पाद श्रीशिवावतारशङ्कराचार्यमहाभाग ‘वस्तुतः’ “मायावादके उच्छेदक” द्वैतबुद्धिसमुत्पन्नसामादि-नीतियोंके निवारक विशुद्ध “केवलाद्वैतके” प्रतिपादक ही थे।

**~ पूज्यधर्महृदयमहाभाग**

**श्रीऋग्वेदीय-पूर्वाम्नाय श्रीपुरुषोत्तमपुरीक्षेत्रस्थ-श्रीगोवर्द्धनमठ-उड्ड्याणपीठाधीश्वर**

**श्रीमज्जगद्गुरु शङ्कराचार्य स्वामी श्रीनिश्चलानन्दसरस्वतीजी महाराज**